की गौरचन्द्रिका लिखकर भी उसका महत्व बढ़ाया और हमें गौरवान्वित किया हैं।

हमें खुशी है कि हमारी शिष्या कलावती देवी ने मणिपुरी भाषा के प्रूफ देखे और दर्शना झवेरी ने इस पुस्तक की भूमिका लिखी।

हम चौखम्भा ओरियन्टालिया, वाराणसी के अत्यन्त आभारी हैं जिन्होंने हिन्दी तथा अंग्रेजी भाग छापा और प्रूफ देखा। हम आशा करते हैं यह पुस्तक नर्तनकार, संगीतकार तथा संगीत-प्रेमियों के लिये उपयोगी रहेगा।

इस पुस्तक की छपाई में त्रुटियों के लिये हम क्षमा चाहते हैं तथा अन्य कोई भूलत्रुटि हो तो अगले प्रकाशन में सुधारने की हम कोशिश करेंगे।

कलकत्ता
१ जुलाई, १९८४
जगन्नाथ रथयात्रा

**गुरु बिपिन सिंह**

# भूमिका

'पञ्चमसारसंहिता' के प्रत्येक अध्याय के अन्त में "श्रीनारदकृतपञ्चम-सारसंहितायाम्......" शब्द का व्यवहार मिलता है। इस ग्रन्थ के लेखक के हिसाब से नारद नामक एक व्यक्ति को मानना पड़ता है। किन्तु नारद नामक लेखक की और भी अनेक सङ्गीत-विषयक पुस्तकें देखी जाती हैं। वह हैं, नारदीयशिक्षा, सङ्गीतमकरन्द, चत्वारिंशच्छतरागनिरूपण अथवा रागनिरूपण। हमलोगों की जो यहाँ आलोच्य पुस्तक है वह है 'पञ्चमसारसंहिता', 'पञ्चम-संहिता' अथवा 'नारदसंहिता'। इन तीनों नामों का एक पुस्तक के लिये 'श्रीकृष्णरससंगीतसंग्रह' में उल्लेख किया गया है।

आलोच्य ग्रन्थ तथा दूसरे अन्य ग्रन्थ नारद के नाम से हैं, इन सबके लेखक एक ही नारद हैं, कहने में असुविधा होती है। क्योंकि विषयवस्तु तथा भाषा-विन्यास में अनेक पार्थक्य देखा जाता है। इसलिए ये भिन्न समय के होंगे, ऐसा लगता है। हमलोगों के आलोच्य पञ्चमसार के चतुर्थ अध्याय में ताल-विषयक श्लोकादि का वर्णन किया गया है। उसमें किसी-किसी ताल के ऐसे नाम मिलते हैं जो बंगदेश के कीर्तन की समृद्धि के समय में सर्जित हुए होंगे, ऐसा लगता है। इसलिये पञ्चमसारसंहिता के लेखक का जीवनकाल १५७०–७५ से १६३०–३२ तक का मध्यवर्ती समय लगता है।

दूसरी तरफ सङ्गीत-जगत में उसी समय दामोदर नामक एक व्यक्ति का नाम सुना जाता है जो कीर्तन पद्धति में निष्णात थे। उनका जीवन पञ्चम-सार के लेखक के समकालीन था। इस प्रसङ्ग में पण्डितप्रवर नरहरि चक्रवर्ती के ग्रन्थ 'गीतचन्द्रोदय' से एक श्लोक उद्धृत कर सकते हैं :—

दामोदर श्री पञ्चमसार संहिताते।
द्रुवकादि निरुपिल सालगसूड़ेते॥

वैष्णवसंगीतशास्त्र पृ० ७४.

किन्तु एक प्रश्न की अवश्य शङ्का रहती है कि दामोदर सेन की एक भी पृथक रचना प्रकाशित नहीं मिलती है। किन्तु श्रीकृष्णरससङ्गीतसंग्रह, शब्द-कल्पद्रुम और वाचस्पति अभिधान में :—

"इति शिवनारदसंवादे सङ्गीतदामोदर मतमाश्रित्य गौड़देशिय तालः।" इस रूप में पाठ देखने मिलता है। तालादि के संबंध में इस अंश में जो वर्णन

है वह बङ्गाल के खोलवादकगण के कहे हुए विषय का ही संस्कृत अनुवाद मात्र है।

गुरु, लघु, विराम इत्यादि शास्त्रीय विभागानुसारी वर्णन कहीं भी दृष्ट नहीं है। प्रसङ्गतः उल्लेख योग्य है कि डॉ० विमलरॉय के पास दामोदर सेन की लिखी हुई एक हस्तलिखित सङ्गीत दामोदर की प्रति की नकल में यह 'शिवनारदसंवाद' मिलता है और ख्यात नाम पं० शुभंकर के "सङ्गीत-दामोदर" में कहीं भी नहीं मिलता। इसलिए कुछ लोग मानते हैं कि शिवनारद-संवाद के दामोदर सेन तथा पञ्चमसारसंहिता के नारद एक ही व्यक्ति है।

इससे लगता है कि जब यह पुस्तक लिखी गई तब वैष्णव धर्म का भक्तिमार्ग उन्नति के स्तर पर था। इसलिए जनता में भक्ति सरलता से पैदा करके भक्ति मार्ग का प्रचार करने के लिए वैष्णव कवि तथा ग्रन्थकारों ने साहित्य तथा सङ्कीर्तन को मुख्य माध्यम बनाया। इसलिए पदावली कीर्तन पर आधारित अनेक ग्रन्थों का निर्माण हुआ।

संगीत के शास्त्रीय तत्व जैसे गीति, नाट्य, ताल, राग इत्यादि आम लोगों के लिए ग्रहण करना कठिन था। इसलिए कुछ ग्रन्थकारों ने साहित्यिक और काव्यात्मक तत्वों को महत्व देकर लोगों का मन खींचा। यहाँ आलोच्य दो ग्रन्थ इसी प्रकार में आयेंगे। यह होते हुए भी कुछ ग्रन्थों में संगीत के शास्त्रीय तत्वों का वर्णन भी मिलता है।

यहाँ प्रसंगतः कहना उचित है कि संगीत दर्पण, संगीत नारायण, संगीत-रत्नाकर में वर्णित राग, ध्यान के साथ पञ्चमसारसंहिता के ध्यान का वर्णन कहीं-कहीं मिलता है। १२ वीं शताब्दी में जगदेकमल्ल के समय से इस रूप में ध्यानमूर्ति का वर्णन मिलता है।

आलोच्य ग्रन्थ के सिवाय और ग्रन्थों में राग का ज्ञापक स्वरादि के साथ ध्यानमूर्ति का वर्णन देखने को मिलता है। जैसे विट्ठल का "रागमाला"। ताल का जैसा विवरण है वैसा गीत के क्षेत्र में देखने को नहीं मिलता। दूसरे अध्याय में विविध विषय के बारे में सूचना दी गई है। ऐसा लगता है कि ग्रन्थकार ने कीर्तन के सम्बन्ध में थोड़े विषय लिए और दूसरे शास्त्रीय विषय छोड़ दिए और ऐसा भी शक्य है कि ग्रन्थ का थोड़ा भाग उपलब्ध न हो।

यहाँ प्राप्त पञ्चमसारसंहिता की प्रति में सिर्फ चार ही अध्याय हैं। ग्रंथारंभ में श्लोक है--

"ततः संगीतकंकृत्वा ग्रन्थं सर्वे पृथक् पृथक्।
आनन्दयन् देवराजं शिष्यास्ते भरतादयः॥"

अब प्रश्न यह उठता है कि "ततः" शब्द देकर आरंभ करने से "ततः" के पूर्व और कुछ होना चाहिए। द्वितीयतः, भरतादि शिष्यगण के अन्तर्गत भरत

के सिवाय शिष्यगण के अन्तर्गत भरत के सिवाय और कौन-कौन हैं ? वह सब जानना भी मुश्किल है। सौभाग्यवशात इस प्रश्न के उत्तर के हिसाब से डॉ० विमल रॉय के समीप पञ्चमसारसंहिता की प्रति की नकल में "ततः सङ्गीतकं" इत्यादि के पूर्व और कुछ श्लोक मिलते हैं। ऐसा लगता है कि ग्रन्थ की शुरुआत को पूर्णता प्राप्त होती है।

इस प्रयोजन से निम्नलिखित श्लोक उद्धृत करते हैं।

दामोदरसेन के सङ्गीतदामोदर में भी ग्रन्थारंभ का प्रथम श्लोक मिलता है:—

॥ श्री श्री राधाकृष्णाभ्याम् नमः ॥

चिदानन्दरसोल्लासनिदानं श्यामसुन्दरम् ।
वन्दे गोपाङ्गनापाङ्गभङ्गीरङ्गीकृतम् मुहुः ॥
पूरा कैलासशिखरे सस्मितानन्दिते हरे ।
आस्फालयति योगेन सङ्गीतं सृज्यते मया ॥
नृत्यगीतञ्च वाद्यञ्च स्वरान् ग्रामांश्चमूर्छना ।
रागहस्तकतालाश्चतानालम्बाऽसृजत पुरा ॥
सप्तस्वरास्त्रयोग्रामार्मूर्छना त्वेकविंशतिः ।
रागद्विचत्वारिंशत्तु चत्वारिंशत्तु हस्तकाः ॥
तालास्तथोनपञ्चाशत्तानाः शून्यन्तुपूरकाः ।
षडजर्षभगान्धारमध्यमपञ्चमस्तथा ।
—धैवतनिषादश्चस्वराः सप्तप्रकीर्तिताः ॥
मयूरवृषभश्छागः क्रौञ्चः कोकिलवाजिनः ।
मातङ्गाश्च क्रमेणात्तु स्वरान् तालान् सुदुर्गमान् ॥
शिवः शिवा च हर्षेण संगीतमभ्यासयत् ।
न केनचित्तु तज्ज्ञातुं ततो वेदेष्वधिष्ठितम् ॥
त्रैलोकयैश्वर्ययुक्तेन विनोदेन विडौजसाद् ।
सङ्गीतं प्रार्थितो वेदाद्विधिः प्रादुरभावयत् ॥
भरतं नारदं रम्भां हुहुं तुम्बुरुमेव च ।
पञ्चशिष्यस्ततोऽध्याप्य सङ्गीतं व्यंजयद्विधिः ॥

**प्रथम अध्याय**—इसके आरम्भ में भरतादि शिष्यगणों ने त्रिभुवन में कैसे सङ्गीत प्रचार किया, उसका वर्णन है। उन्होंने ध्यान के प्रभाव से भद्र नामक नट का निर्माण किया तथा उसी नट के वंश ने त्रिभुवन में सर्वत्र सङ्गीतानुष्ठान प्रचार करके जनचित्त को जय किया। उन्हीं नटों की गुणकीर्तन की कथायें वर्णित की गई हैं। लेखक ने पूर्वदेशीय तथा राढदेशीय गुणियों की प्रशंसा की है। ( इसलिए लेखक बङ्गदेशीय होगा, ऐसा अनुमान होता है। )

भरत, नारद, रम्भा, हुहु, तुम्बुरु इत्यादि

भद्र

सुभद्र

अतिभद्र

वीरभद्र

भद्रपाणि

विश्वभद्र

भद्रकर्मा इत्यादि

**द्वितीय अध्याय**—यह अध्याय चारवर्ग—धर्म, अर्थ, काम तथा मोक्ष के साधनरूप नाट्य का वर्णन करता है। फिर गायक तथा नायक के गुण का वर्णन है। गीत के तत्त्व, गायक दोष, मृदङ्गवादक की जरुरियातें, विदूषक के गुण तथा नायिका के गुण और चार प्रकार के अभिनय का उल्लेख है। सङ्गीत की तथा ताण्डव और लास्य की व्याख्या, चार प्रकार के वाद्यों का उल्लेख, मृदङ्ग का वर्णन और प्रत्येक देव-देवी के लिए निश्चित वर्णन का उल्लेख है।

**तृतीय अध्याय**—इस अध्याय के आरंभ में कृष्ण लीला से कैसे रागों की उत्पत्ति हुई, उसका वर्णन तथा १६ हजार गोपियों से कैसे १६ हजार रागों का जन्म हुआ, उसका वर्णन है। किन्तु बंगाल में जो-जो राग देखे जाते हैं उनका ही उल्लेख किया है। राग-रागिणियों का गाने का समय, उपरांत राग-रागिणियों की ध्यान मूर्तियों का वर्णन किया है।

**चतुर्थ अध्याय**—इस अध्याय में ताल के विषय में विवेचन दिया है। ताल का मूल, उसका स्वरूप तथा तालों की संख्या दी है। देश के भिन्न-भिन्न भाग में प्रसिद्ध तालों के नाम का उल्लेख किया है। अन्त में "गौडेत्वष्टादश-ध्रुवं" कहकर १८ तालों के नाम दिये हैं। पश्चात् इन तालों को कैसे बजाना चाहिए, उनका निर्देश और प्रत्येक ताल का वर्णन दिया है।

नारदपञ्चमसारसंहिता का उल्लेख निम्नलिखित ग्रन्थों में मिलता है।

१. भक्तिरत्नाकर ( पञ्चम तरंग )

| पृष्ठ | श्लोक नं० |
|---|---|
| २३४ | २५३५ |
| २४८ | २७३७ |
| २४८ | २७३८ |
| २४८ | २७५० |

भक्तिरत्नाकर ( पंचमतरंग )

| पृष्ठ | श्लोक नं० |
|---|---|
| २४९-२५० | २७५१ से २७५७ |
| २५४ | २८२२ से १८२३ |
| २८० | ३२०१ |

**सङ्गीत सार संग्रह**

| | |
|---|---|
| ६ | ३८-३९ |
| ३० | १२७ से १३३ |
| ५३ | २१०-२११ |

रागरत्नाकर ( श्री जी० सुराचान्द शर्मा द्वारा संपादित )

| | |
|---|---|
| १ | २ से ५ |
| ३ | ६ से ८ |
| ५ | १७ से २४ |
| १४ | ६२ |
| १६ | ६८ |
| १७ | ७३ |
| २१ | ८४ |
| २३ | ९१ |
| २४ | ९४ |
| २६ | ९९ |
| २६ | १०१ |
| २९ | ११२ |
| ४९ | १८३ |
| ५० | १८५ |
| ५२ | १९१ |
| ६३ | २२३ |
| ६३ | ३३६ |

गीतचन्द्रोदय ( राग ओ रूप में )

| | |
|---|---|
| २०० | |
| २०१ | |

सङ्गीतनारायण ( गजपति नारायण देव लिखित )

| | |
|---|---|
| ४ | २१–२२ |
| ७ | ४६–५१ |
| १४ | ११०–११६ |

| पृष्ठ | श्लोक नं० |
|---|---|
| १७ | १३३ |
| १८ | १३७ |
| २० | १५२ |
| २१ | १५९ |
| २२ | १६२ |
| २३ | १६७ |
| २५ | १८० |
| ३४ | २३५ |
| ४० | २८० |
| ४२ | ३०२ |

श्रीकृष्णरसङ्गीतसंग्रह

| पृष्ठ | श्लोक नं० |
|---|---|
| ३४ | १७५–१७६ |
| ३५ | १८४–१८७ |
| ३७ | १८८–१९० |
| ३८ | १९९–२०३ |
| ४० | २१२–२१८ |
| ४४ | २३६–२४२ |
| ४८ | २६० |
| ४९ | २६५ |
| ५१ | २७० |
| ५४ | २८१ |
| ५६ | २८८ |
| ५७ | २९१ |
| ५८ | २९६ |
| ५९ | २९८ |
| ६१ | ३०९ |
| ७८ | ३८१ |
| ८० | ३८७ |
| ९२ | ४४५ |
| ९२ | ४४७ |
| ९३ | ४५२ |
| ९४ | ४५५ |
| ९५ | ४५६ |

| पृष्ठ | श्लोक नं० |
|---|---|
| ९६ | ४६१ |
| ९६ | ४६३ |
| ९७ | ४६५ |
| ९७ | ४६७ |
| ९८ | ४६८ |
| ९९ | ४७३ |
| १०२ | ४८३ |
| १०२ | ४८६ |
| १०४ | ४९१ |
| १०४ | ४९३ |
| १०५ | ४९५ |
| ११३ | ५४९ |
| ११७ | ५७३ |
| १२८ | ६२३ |

**संगीतदामोदर** का उल्लेख वाचस्पति अभिधान में ( चौखम्बा द्वारा प्रकाशित ) षष्ठ भाग–पृष्ठ ४८०० ( राग विषयक ) चतुर्थ भाग–पृष्ठ ३२८३ ( ताल ·विषयक ) और शब्दकल्पद्रुम ( मोतीलाल बनारसी दास द्वारा प्रकाशित ) चतुर्थ भाग–पृष्ठ १११ में पञ्चमसार तथा सङ्गीतदामोदर में जो रागों का वर्णन मिलता है उसके साथ समान है। द्वितीय भाग में पृष्ठ ६१२ में ताल के वर्णन के समय सङ्गीत दामोदर का उल्लेख मिलता है।

**नोट**—प्रायः नारदपञ्चमसारसंहिता के सब श्लोक श्रीकृष्णरससंगीतसंग्रह में देखने को मिलते हैं।

कलकत्ता
१ जुलाई १९८४
जगन्नाथ रथयात्रा

**दर्शना झवेरी**

नारदकृत

# पञ्चमसारसंहिता

तथा

दामोदर सेन कृत

# संगीतदामोदर

* श्री *

## नारदकृत

# पञ्चमसार संहिता

## *प्रथमोऽध्यायः*

ततः सङ्गीतकं कृत्वा ग्रन्थं सर्वे पृथक् पृथक् ।
आनन्दयन् देवराजं शिष्यास्ते भरतादयः ॥ १ ॥

**उन भरतादि शिष्यों ने संगीत करके अपने-अपने सभी ग्रन्थों का अलग-अलग निर्माण कर देवराज इन्द्र को आनन्दित किया ॥ १ ॥**

रम्भया रचिता स्वर्गे ततः संगीत संहिता ।
प्रचकार तथा शक्रो नाट्यानुष्टा न मानोत् ॥ २ ॥

**पश्चात् स्वर्ग में रम्भा ने संगीत संहिता की रचना की। वैसे ही नाट्य का अनुष्ठान भी उसी के अनुसार किया ॥ २ ॥**

प्रचकार च पाताले हूहूस्तुम्बुरु संहिताम् ।
देवर्षिभरतस्यापि संहिता भूतले स्थिता ॥ ३ ॥

**पाताल में हू हू ने तुम्बुरु संहिता की रचना की। देवर्षि भरत की भी संहिता भूतल में थी ॥ ३ ॥**

संहितानां प्रचाराय मनसा भरतादयः ।
भद्रं नाम नटं चक्रुस्ततो ध्यान प्रभावतः ॥ ४ ॥

**संहिताओं के प्रचार के लिये भरत वगैरह ने ध्यान के प्रभाव से मन से भद्र नाम का नट निर्माण किया ॥ ४ ॥**

अव्याहत गतिः स्वर्गे पाताले च तथा भुवि ।
अनुष्ठानेन गीतानां ततः सर्वानतोषयत् ॥ ५ ॥

**वह नट स्वर्ग, मृत्यु, पाताल में अखण्डित गति था। उसने गीतों के अनुष्ठान से सबको आनन्दित किया ॥ ५ ॥**

सुभद्रश्चातिभद्रश्च वीरभद्रस्ततः परम्।
भद्रपाणिर्विश्वभद्रो भद्रकर्मा च मानितः ॥ ६ ॥

सुभद्र, अतिभद्र, वीरभद्र, भद्रपाणि, विश्वभद्र और भद्रकर्मा श्रेष्ठ माने गये हैं ॥ ६ ॥

तस्य पुत्रो सुभद्रोऽभूत् पितुरप्यधिको गुणैः।
येनेयं पृथिवी सर्वा धन्येति मन्यते जगत् ॥ ७ ॥

उसका लड़का सुभद्र हुआ जो पितासे भी गुणों में अधिक गुणज्ञ होने से इस पृथिवी में धन्य है, ऐसा जगत ने माना ॥ ७ ॥

अतिभद्रस्ततो जज्ञे सर्वभद्रतरो गुणैः।
सर्वशास्त्रानुसारेण सर्वलोकैकरञ्जनम् ॥ ८ ॥

उससे अतिभद्र पैदा हुआ, जो गुणों में सबसे अधिक कल्याण कारक था। सब शास्त्रों के अनुसार सब प्रकार के लोगों के लिये मनोरञ्जन करता था ॥ ८ ॥

पुत्रोऽतिभद्रस्य च वीरभद्रो बभूव यस्तुम्बुरुतुल्यगीतिः।
दिव्येन गानेन महेष तोषं विधाय सोऽवाप गणाधिपत्यम् ॥ ९ ॥

अतिभद्र का लड़का वीरभद्र वह तुम्बुरु की तरह गान विद्या में निपुण था। उसके दिव्य गान से प्रसन्न होकर शिवजी ने गणाधिपत्य दिया था ॥ ९ ॥

वीरभद्र तनयोविनयाढ्यो भद्रपाणिर्विश्व विश्रुत कीर्तिः।
भूतं भव्यं भवेत् सर्वं हस्तेन कुरुते समक्षम् ॥ १० ॥

वीरभद्र का लड़का जो विनयी है और विश्व में जिसका यश फैला हुआ है, भद्रपाणि नाम का था। वह भूतः भव्य, वर्तमान, प्रत्यक्ष जैसा देखता था ॥ १० ॥

सुरवरभुजंगानां मोहनं यस्य गीतम्।
मुनिगणनिकुरम्बाल्लज्जितं विश्वमासीत् ॥ ११ ॥

जिसके गीत ने देवगण तथा सर्पादिकों को मुग्ध किया था। जिससे मुनिगण समूह एवं विश्व लज्जित हुआ था ॥ ११ ॥

नोट—इस श्लोक की द्वितीय पंक्ति का अर्थ स्पष्ट नहीं है, क्योंकि मूलग्रंथ में 'मुनिगण-निकुरम्ब·····लिखा है। किन्तु डा० विमलराय के समीप में जो ग्रन्थ हैं उसमें निकुरम्ब लिखा है। निकुरम्ब शब्द कोई भी अभिधान में नहीं है। किन्तु निकुरम्ब का अर्थ मिलता है। इस लिये यहाँ निकुरम्ब ग्रहण किया है। फिर भी यह दो पंक्ति असंगत है।

जलनिधिद्राममध्यादुत्थितः पद्मराजो।
जगति विदितकीर्तिस्ततसुतो विश्वभद्रो ॥ १२ ॥

जिस तरह कमल-समूहों के मध्य में श्रेष्ठ कमल की तरह जो उद्धृत है, उसी तरह उसके पुत्र विश्वभद्र की कीर्ति जगत भर में प्रसिद्ध हुई थी ॥ १२ ॥

नोट—मूल ग्रन्थ में "जलनिधिद्रूदमध्या ·····" पाठ है लेकिन द्र् के बदले ह्र् का भी पाठ मिलता है किन्तु अर्थ निकालने के लिये इधर द्रुम पाठ लिया है।

आसीत्तुतनयो भद्रकर्मा शास्त्र-विचक्षणः ।
इतिहासप्रबन्धेन मुनीनामपि यस्तुतः ॥ १३ ॥

भद्रकर्मा नामक लड़का शास्त्रों में विद्वान था । इतिहास प्रबन्ध के ज्ञान के लिये मुनियों ने भी स्तुति की ॥ १३ ॥

तस्य पुत्राश्च पौत्राश्च बभूवुः परमोज्ज्वलाः ।
ववृधे नटवंशोऽयं वने शालवनं यथा ॥ १४ ॥

उसके पुत्र-पौत्र परम तेजस्वी हुए । यह नटवंश वन में शालवन की तरह बढ़ा ॥१४॥

नोट—मूल ग्रंथ में द्वितीय पंक्ति "ववृधे नटवंशोऽमेवं गानवनं तथा ।" किन्तु इसका अर्थ निकलता नहीं है । इसलिये डॉ० विमलराय के ग्रंथ से ऊपर का पाठ लिया है ।

द्वारकामाश्रिताः केचिद्रुद्र पुरे स्थिताः ।
केचित् प्राच्यामुदीच्यां च दक्षिणस्यां तथापरे ॥ १५ ॥

कुछ द्वारका में और कुछ रुद्रपुर में (गोकुल) रहे । कुछ उत्तर कुछ दक्षिण में गये ॥ १५ ॥

नोट—अन्य ग्रन्थों में कहीं 'रुद्र' मिलता नहीं है--संगीत दामोदर में 'भोज' कृष्ण रस संगीत संग्रह में 'व्रज' और अन्य ग्रन्थ में 'वज्रपुर' मिलता है ।

जितेन्द्रियाः सदाचारास्ते नटाः पुनरुत्तमाः ।
प्राच्यां प्रायेण गुणिनो नानाशास्त्राविचक्षणाः ॥ १६ ॥

जो नट जितेन्द्रिय और सदाचारी होते हैं, वे उत्तम होते हैं । पूर्व में प्रायः सभी गुणी नाना शास्त्र जानने वाले थे ॥ १६ ॥

राढायां संस्थिता ये च ते नटाः पुनरुत्तमाः ।
ये गायन्ति सुगीतानि नृत्यन्ति च विचक्षणाः ॥ १७ ॥

इसी तरह राढा में जो नट थे वे उत्तम थे । जो अच्छे गीत गाते हैं, नाचते हैं और विद्वान हैं ॥ १७ ॥

नानाशास्त्रं च काव्यं च वर्ण्यते कथयन्ति च ।
रञ्जयन्ति सभाः सर्वास्ते नटाः पुरुषोत्तमाः ॥ १८ ॥

जो नाना शास्त्र का वर्णन करते हैं और काव्य का भी वर्णन करते हैं । जो सब सभा को रञ्जन करते हैं, वे सभी नट पुरुषोत्तम हैं ॥ १८ ॥

पारम्पर्येण विदितो नटवंशो महागुणः ।
स्वर्गे मर्त्ये च पाताले संगीतं प्रचचारयत् ॥ १९ ॥

परम्परा से ही नटों का वंश महा गुणशाली है । उसने स्वर्ग, मृत्यु, पाताल और तीनों लोकों में संगीत का प्रचार किया ॥ १९ ॥

नोट—मूल ग्रन्थ में "......संगीतं प्रचरेसुतः" पाठ है । अच्छा अर्थ निकालने के लिये डॉ० विमल राय के पास के ग्रन्थ से 'प्रचचारयत्' स्वीकार किया ।

ये नटाः पुण्यकर्माणो स्ववृत्तिस्था जितेन्द्रियाः ।
ग्राह्यास्ते श्रोत्रियैः सर्वैः विप्रैर्जनसमुच्चयैः ॥ २० ॥

जो नट अपनी वृत्ति में स्थिर, सदाचारी, जितेन्द्रिय हैं उनका सभी श्रोत्रिय ब्राह्मणों ने पुण्यकर्म ग्रहण किया ॥ २० ॥

नोट—मूलमें "गुप्तास्ते स्तोत्रियै ……दूसरी पंक्ति में है जिसका अर्थ रक्षण किया ऐसा होता है—किन्तु 'स्तोत्रियैः' शब्द ब्राह्मण के साथ मिलता नहीं है-श्रोत्रियैः ही शुद्ध हैं इसलिये डॉ॰ विमल राय के ग्रन्थ से "ग्राह्यास्ते-श्रोत्रियैः" पाठ लिया है ।

इति श्री नारदकृत पञ्चमसार संहितायां प्रथमोऽध्यायः ।

# द्वितीयोऽध्यायः

देवर्षिक्षितिपाल पूर्वरचितानालोकय धर्मादिना ।
तद्भावाश्रित भूमिकाभिनयने स्यादर्थसिद्धिः पुरा ।। १ ।।

देवर्षि राजालोक इन्होंने पहले जिसकी रचना की उन ग्रन्थों को देखकर, धर्मादि भावों से तत्तद्भावों से युक्त भूमिका का अभिनय करें तो बड़ा अर्थ लाभ हो ।।१।।

संगीताद्धृत चित्तवृत्ति तनुना वश्या भवत्यङ्गना ।
ज्ञानं श्रीयुत शङ्करेण कथितं नाट्यं चतुर्वगदम् ।। २ ।।

स्त्री की चित्तवृत्ति संगीत के विषय में आदर युक्त होती है । संगीत से स्त्री का देह वश होता है । श्री शंकर ने ( पूर्णतया ) नाट्य के ज्ञान को चारों पुरुषार्थ देनेवाला कहा है ।।२।।

नोट—मूलग्रन्थ में "संगीताहृतचित्तवृत्ति तनुनारुण्या......" यह था किन्तु तनुनारुण्या हस्तलिखित प्रति में स्पष्ट पढ़ नहीं सकते । डॉ० विमल राय के ग्रन्थ में तरलावश्या मिला है । परन्तु यह प्रयोग भी दुर्बल है—अर्थ ठीक नहीं निकलता ।

यो वित्त लोभेन सुखेन वापि हठेन वा गायति गीतमात्रम् ।
स वर्तते वर्षसहस्रमीश पुरोगमः सर्वगणाग्रणीशः ।। ३ ।।

जो मनुष्य द्रव्य लोभ से अथवा आनन्द से अथवा दुराग्रह से गीतों को गाता है, वह हजारों साल शंकर के सान्निध्य में रहकर सब गणों से जो श्रेष्ठ है, उनसे भी श्रेष्ठ होते हैं ।।३।।

नोट—इस श्लोक का अर्थ असंगत लगता है क्योंकि मोह, लोभ के वशी गायक को क्या श्रेष्ठ कह सकते हैं ?

त्यागी कृती कुलीनः सुश्रीको रूपयौवनोत्साही ।
दक्षोऽनुरक्त लोको भवति विदग्धोऽत्रनायकागुणवान् ।। ४ ।।

और तत्पर, दानशील, धन्य, सत्कुलोत्पन्न, संपत्तिमान्, तारुण्य, सौन्दर्य और उत्साह युक्त, जिसपर लोग अतिशय प्रेम करें, ऐसा विद्वान् और गुणवान नायक होता है ।।४।।

गीतस्यानुगतं वाद्यं वाद्यस्यानुगतो लयः ।
चित्तवृत्तिर्नायकस्य सर्वमेवानुगच्छति ।। ५ ।।

गीत का अनुसरण वाद्य, वाद्य का अनुसरण लय करता है । नायक की चित्तवृत्ति, गीत, वाद्य, लय सब में अनुगत होती है ।।५।।

धातुमातु समायुक्तम् गीतमित्यभि धीयते ।
तत्र नादात्मको धातुर्मातुस्त्वक्षर संचयः ।। ६ ।।

धातु और मातु इनके योग से गीत होता है। धातु का स्वरूप नादात्मक होता है और अक्षर समूह को मातु कहते हैं ।।६।।

नोट—संगीत-शास्त्र में गीत के अक्षर को मातु कहते हैं फिर भी मूल ग्रंथ में 'मात्रा' होने पर भी 'मातु' का पाठ ही शुद्ध है।

ऊर्ध्वगोहृदयस्थानान्मारुतः प्राणसंज्ञकः ।
ब्रह्मरन्ध्रात् पतन् वक्त्रात् नादमाविर्भवत्यसौ ।। ७ ।।

हृदय स्थान से ऊपर जाने वाला वायु प्राण संज्ञक है वह वायु ब्रह्मरन्ध्र से मुख के द्वारा नीचे आवे वह नाद है ।।७।।

व्यक्तं शुद्धं यथाशास्त्रं दोषाष्टक विवर्जितम् ।
सुकण्ठं ध्वनिना नित्यं यो गायति स गायनः ।। ८ ।।

स्पष्ट उच्चारण, शुद्ध और शास्त्रानुकूल, आठ दोषों में रहित, सुन्दर कण्ठ से ध्वनियुक्त जो गावे वही गायक है ।।८।।

तिर्यगुत्फुल्लगलता चक्षुराननमीलनम् ।
ऊर्ध्वाधोदृक्शिरः कम्पः प्रह्वता गानदूषणम् ।। ९ ।।

मान तिरछी करना, गले को फुलाना, मुख और आंखें मूंदना, दृष्टि ऊपर-नीचे होना, मस्तक हिलाना, बहुत नमना, ये गायक के दूषण हैं ।।९।।

नोट—इस श्लोक के प्रथम पंक्ति में "चक्षुराननमीलन ......" इसमें मुख बन्ध रखने को दोष कहा है किन्तु मुख बंध करके गाना ही, संभव नहीं है। इसमें 'चक्षुयुगनिमीलनम्' यह व्यवहार होने से शुद्ध होगा ऐसा लगता है। द्वितीय पंक्ति में 'प्रह्वता' शब्द मूल ग्रंथ में ठीक से पढ़ा नहीं जा सकता, इसका अर्थ नहीं लगता। संगीत पारिजात में 'प्रसरता' गान के दोष में मिलता है, उससे लगता है कि प्रह्वता के स्थान 'प्रस्वता' हो सकता है कि नहीं वह विद्वान लोग विचार करेंगे।

अदीर्घमुच्चाङ्गुलि तीक्ष्णबुद्धिः परिस्फुरद्बाहुकपाणिपद्मः ।
सद्घातनी सद्विबुधः श्रीवेष्टः सद्वागगुणज्ञैः कथितो मृदङ्गी ।। १० ।।

जिसकी अंगुलियाँ लम्बी नहीं हैं, ऊँची और पतली हैं, बुद्धि तीक्ष्ण है, जिसके बाहु और हाथ स्फुरण करते हैं, जिसमें घात के आघात में प्रवीण, सुविद्वान, श्रीमान, सुकथक, उनको ही गुणज्ञ व्यक्तियों ने मृदङ्गी कहा है ।। १० ।।

नोट—अदीर्घ और उच्च = दोनों शब्द परस्पर विरोधी हैं, इसलिये संशय होता है। द्वितीय पंक्ति में सद्वागगुणज्ञैः पाठ के जगह मूल ग्रन्थ में सुसद्विद्वान शब्द था। परन्तु सद्विबुध के साथ अर्थ नैकट्य होने से कृष्ण रससंगीत संग्रह से ऊपर का पाठ लिया था। द्वितीय पंक्ति का पीछे का भाग लिया है। जैसा सुसद्विद्वान के बदले 'सद्वाग्गुणज्ञैः लिया और मूल शब्द मृदंग के बदले 'मृदंगी' लिया।

शमी क्षमावान् सरलो रसज्ञः ईक्षापटुमञ्जुलपाठविज्ञः ।
संगीतशास्त्रे कुशलो विदग्धः पात्रोत्तमोऽयं किल नृत्यशास्त्रे ॥११॥

जो नृत्यशास्त्र में उत्तम पात्र हो वह—मनोनिग्रही, क्षमाशील, सरल, रसज्ञ, अधिक-चतुर, सुन्दर पाठ करने वाला, संगीत शास्त्र में कुशल और विद्वान, ऐसा होना चाहिये ॥ ११ ॥

नोट—मूल में निम्नलिखित पाठ है—

श्रमः क्षमावान् शरणी शरज्ञ पटुतरोमञ्जुपाठज्ञः ।
संगीतशास्त्रे कुशलोरसज्ञः पात्रोत्तमोऽयं किलनृत्यशास्त्रे ॥

मूल में श्रमः शरज्ञ और रसज्ञ यह तीन शब्द रहने से अर्थ की संगति नहीं लगती इस लिये श्रीकृष्णरससंगीतसंग्रह में से ऊपर का पाठ लिया ।

कुसुमवसन्तादि विधिकर्मवपुर्वेषभाषाद्यैः ।
हास्यकरः कलहरुचिर्विदूषकः कथितो भोजनाभिज्ञः ॥१२॥

वसन्त काल के नियमानुसार कर्म और देह को विचित्र वेष-भूषादि से हास्य पैदा करने वाला, कलहप्रिय, भोजनपटु ऐसा विदूषक होता है ॥ १२ ॥

नोट - मूल में पाठ—

कुसुमवसन्तोऽद्य विधुकर्मवपुर्वेशभाषाद्यैः ।
हास्यकरकलहरुचिर्विदूषकः कथितोजनः ॥

इसका अर्थ असंगत होनेसे डॉ० विमल राय के ग्रंथ में से ऊपर का श्लोक उद्‌धृत किया है ।

पत्रावली चित्रविलासलीला विभूषण श्रीमन्मदैकवेशा ।
लावण्यभाराभिनयप्रवीणा सा नायिका संकथिता कवीन्द्रैः ॥ १३ ॥

अंग पर चित्रविचित्र पत्रावली, लीला विलास विचित्र, श्री मदन के ही भाव में मग्न, सौन्दर्य का जिसपर बहर है और जो अभिनय में प्रवीण है, ऐसी नायिका हो ॥१३॥

भवेदभिनयोऽवस्थानुकारः स चतुर्विधः ।
आङ्गिको वाचिकश्चैवमाहार्यं सात्त्विकस्तथा ॥ १४ ॥

किसी भी वस्तु का, क्रिया का, अवस्था का अनुकरण करना ही अभिनय है । वह चार प्रकार का है । आंगिक, वाचिक, आहार्य, सात्विक ॥१४॥

स्तम्भः स्वेदोऽथ रोमाञ्चः स्वरभङ्गश्च वेपथुः ।
वैवर्ण्यमश्रु प्रलयमित्यष्टौ सात्विका मताः ॥ १५ ॥

स्तब्ध होना, पसीना, रोमाञ्च, स्वरभङ्ग, कम्प, वर्ण बदलना, अश्रु और बेशुद्धि, ये आठ सात्विक हैं ॥१५॥

संगीतकेन रम्येण सुखं यस्य न चेतसि ।
मनुष्यपशुरुक्तोऽयं विषयैरेव वञ्चितः ।। १६ ।।

संगीत के रागों से जिसका चित्त आनन्दित नहीं होता वह मनुष्य होते हुये भी पशु है । विषयों से वञ्चित है ।।१६।।

गीतं वाद्यं च नृत्यं च त्रिभिः संगीतकं विदुः ।
पुं नृत्यं ताण्डवं प्राहुः स्त्रीनृत्यं लास्यमुच्यते ।।१७।।

गीत, वाद्य, नृत्य–तीनों को मिलाकर संगीत कहते हैं । पुरुष का नृत्य ताण्डव और स्त्री-नृत्य लास्य कहलाता है ।।१७।।

ततं सुषिरमानद्धं घनं वाद्यं चतुर्विधम् ।
ततं वीणादिकं वाद्यं वंश्यादि सुषिरं मतम् ।।१८।।

तत, सुषिर, आनद्ध, घन ऐसे ४ प्रकार के वाद्य हैं । तंतुवाद्य वीणादि को तत कहते हैं । छिद्रयुक्त वाद्य वंशी वगैरह सुषिर है ।।१८।।

चर्मावनद्धमानद्धं कांस्य तालादिकं घनम् ।
ततं वाद्यं तु देवानाम् गन्धर्वाणां तु सौषिरम् ।।१९।।

मृदङ्ग वगैरह चर्मबद्ध वाद्य आनद्ध हैं । कांस्य तालादिक घन वाद्य हैं । तत वाद्य वीणादि देवों का है । वंशी वगैरह छिद्रवाद्य गन्धर्वों का है ।।१९।।

आनद्धं राक्षसानां तु मानवानां घनं विदुः ।
निजावतारे गोविन्दः सर्वमेवातारयत् क्षितौ ।।२०।।

चर्मवाद्य राक्षसों का, कांस्य तालादि मानवों का वाद्य है । भगवान कृष्ण ने अवतार लेकर सर्व वाद्य पृथिवी पर प्रसिद्ध किये ।।२०।।

चतुर्विधेषु वाद्येषु स्वयं वसति भारती ।
एतेषां ध्वनिरत्नानां भोक्ता नारायणः स्वयम् ।।२१।।

चारों वाद्यों में वाणी सरस्वती का निवास रहता है । इन ध्वनिरूप रत्नों का भोक्ता स्वयं नारायण है ।।२१।।

चतुर्विधेषु वाद्येषु प्रधानं मुरजो मतः ।
यस्य संयोगमासाद्य सर्वं वाद्यं सुशोभनम् ।।२२।।

चारों वाद्यों में मुख्य मुरज है जिसके साहचर्य से सभी वाद्य सुन्दर होते हैं ।।२२।।

मृदङ्गपद्मिनी पत्रद्वयोपममुखद्वयः ।
रवोऽत्ररचितस्तधीथोदादिध्वनिस्वर्गवान् ।।२३।।

मृदङ्ग में दोनों बाजू ( मुख ) पद्मिनी के पत्र की तरह है । उसमें ता, धि, थो, ता इत्यादि संज्ञावाचक ध्वनि ख की रचना होती है ।।२३।।

नोट—मूल ग्रन्थ में यह दोनों पंक्ति के बीच में और एक पंक्ति थी। जैसे 'दावर्णे निवसेन्नित्यं मृडान्या सह शंकर:'। लेकिन परवर्ती श्लोक में दावर्ण में रुद्रका अवस्थान निर्देश किया इसलिये यह पंक्ति अप्रासंगिक लगती है।

गणेशस्ताक्षरे ब्रह्मा धीवर्णे निवसेत् स्वयम्।
थो वर्णे निवसेद् विष्णुर्दाक्षरे रुद्रसंस्थिति: ॥२४॥

इति श्री नारदकृत पञ्चमसारसंहितायां द्वितीयोऽध्याय:।

तावर्ण में गणेश, धीवर्ण में ब्रह्मदेव स्वयं रहते हैं। थो वर्ण में विष्णु रहते हैं और दा में रुद्र हैं।

इति श्री नारदकृत पञ्चमसार संहितायां में द्वितीयोऽध्याय:।

# तृतीयोऽध्याय:

श्रीवृन्दावन चन्द्रस्य संगीतैकविलासिनः ।
गोप्यः षोडशसाहस्रसंख्या वेणुरवागताः ॥१॥

श्री वृन्दावन में चन्द्र की तरह शोभनेवाले और एकमेव संगीतविलास में मग्न, ऐसे श्रीकृष्ण के वेणुनाद को सुनकर १६००० गोपियाँ आईं ॥१॥

संगीतवाद्यं मुरलीं स्वयं कृष्णो निषेवते ।
आविर्बभूव गोपीषु सैवेयं हरिलीलया ॥२॥

स्वयं कृष्ण संगीत वाद्य मुरली का सेवन करते हैं । वहीं गोपियों में हरिलीला से प्रकट हुई ॥२॥

गोपीभिर्गातुमारब्धमेकैकं प्रियसन्निधौ ।
तेन जातानि रागाणां सहस्राणि तु षोडशः ॥३॥

गोपियों ने एक-एक गीत प्रिय कृष्ण के संनिधान में गाना आरम्भ किया । उससे सोलह हजार राग पैदा हुए ॥३॥

मेरोरुत्तरतः पूर्वे पश्चिमे दक्षिणे तथा ।
समुद्रकच्छे ये देशास्तप्रामीषां प्रचारणा ॥४॥

मेरुपर्वत के उत्तर, पूर्व, पश्चिम और दक्षिण में तथा समुद्र के तीर में जो देश हैं, वहाँ इन रागों का प्रचार है ॥४॥

भारतो यश्च भूभागः पारम्पर्योपदेशतः ।
रागाः षडथ रागिण्यो षट्त्रिंशत् ख्यातिमागता ॥५॥

परम्परा से भारत के भूभाग में इनका प्रचार है, राग ६ हैं और रागिणियाँ ३६ हैं ॥५॥

हारीतेनादिवर्णैस्तु प्रात्याप्यन्ते शनैः शनैः ।
प्रथमे रंगलीलायां गीयन्ते गानकोविदैः ॥६॥

ये सब हारीतेन इत्यादि वर्णों से धीरे-धीरे प्रकट होते हैं । गान विद्या में निपुणलोग रङ्गलीला के आरम्भ में गाते हैं ॥६॥

हावर्णे तु गणाध्यक्षो रीवर्णे केशवः स्वयम् ।
तेवर्णे संस्थितो ब्रह्मा नावर्णे च शिवः स्वयम् ॥७॥

हा वर्ण में गणेश, री वर्ण में स्वयं विष्णु, ते वर्ण में ब्रह्मदेव, ना वर्ण में शिव हैं ॥७॥

आदौ मालवरागेन्दस्ततो मल्लारसंज्ञकः ।
श्रीरागस्तस्थ पश्चात्तु वसन्तस्तदनन्तरम् ॥ ८ ॥

पहले मालवराग, पीछे मल्लार, उसके बाद श्रीराग, उसके बाद वसन्त ॥ ८ ॥

हिन्दोलश्चाथ कर्णाट एते रागाः प्रकीर्तिता ।
पुरुषा रत्नभूषाद्या रागाः षण् मालवादयः ॥ ९ ॥

हिन्दोल और कर्णाट, ऐसे राग कहे हैं। मालवादि छ राग वस्त्रभूषणों से सुशोभित पुरुष रूप हैं ॥ ९ ॥

दशदण्डात् परं रात्रौ सर्वेषां गानमीरितम् ।
मेघमल्लाररागस्य गानं वर्षासु सर्वदा ॥ १० ॥

दश घड़ी रात्रि के बाद सबका गान कहा है। मेघमल्लार राग वर्षाऋतु में सर्वदा गाया जाता है ॥ १० ॥

श्रीपञ्चमीं समासाद्य यावत् स्याच्छयनं हरेः ।
तावद्वसन्तरागस्य गानमुक्तम् मनीषिभिः ॥ ११ ॥

श्री पञ्चमी को आरम्भ करके भगवान् के शयन के दिन तक ( आषाढ़ सुदी ११ ) वसन्त राग का गान योग्य है ऐसा विद्वानों ने कहा है ॥ ११ ॥

सर्वेषामिह रागाणां रागिणीनां च सर्वशः ।
रंगभूमौ नृपाज्ञायां कालदोषो न विद्यते ॥ १२ ॥

सब राग-रागिणी, रंगभूमि में राजाज्ञा होने पर, कभी भी गा सकते हैं, उसमें दोष नहीं है ॥ १२ ॥

रागञ्चेदालपेत् पूर्वं तत् पत्नीस्तदनन्तरम् ।
नान्यपत्नी प्रगातव्या नृपाज्ञायां न दूषणम् ॥ १३ ॥

पहले राग गावें, उसके बाद उसकी पत्नियों का गान करना। अन्य राग की पत्नी का गान नहीं करना। राजाज्ञा में दोष नहीं है ॥ १३ ॥

अथ रागिण्यः—

विभाषा ललिता चैव कामोदा पठमञ्जरी ।
रामकेलि रामकीरी वेलोयारी च गुर्जरी ॥ १४ ॥

अब रागिणी कहते हैं।—विभाषा, ललिता, कामोदा, पठमञ्जरी, रामकेरी, रामकीरी, वेलोयारी, गुर्जरी ॥ १४ ॥

देशकारी च सुभगा पञ्चमी च गडा तुडी ।
भैरवी चापि कौमारी रागिण्यो दशपञ्च च ॥ १५ ॥

देशकारी, सुभगा, पञ्चमी, गडा, तुडी, भैरवी, कौमारी, ये १५ हैं ॥ १५ ॥

एताः पूर्वाह्णकाले तु गीयन्ते गानकोविदैः ।
वाराड़ी मायुरी वैरागी चापि धानुषी ॥ १६ ॥

रागिणियाँ गान निपुण लोग पूर्वाह्ण काल में गाते हैं । वाराड़ी, मायुरी, कोडा, वैरागी, धानुषी ॥ १६ ॥

वेलावली मारहाटी सप्तैताः रागयोषितः ।
गेया मध्याह्नकाले तु यथा भरतभाषितम् ॥ १७ ॥

वेलावली, मारहाटी, ये सात रागस्त्रियाँ ( रागिणियाँ ) मध्याह्न काल में गाने योग्य हैं । ऐसा भरत ने कहा है ॥ १७ ॥

गान्धारी दीपिका चैव कल्याणी पूरवी तथा ।
अश्ववारी कानड़ा च गौरी केदारपाहिड़ा ॥ १८ ॥

गान्धारी, दीपिका, कल्याणी, पूरवी, अश्ववारी, कानडा, गौरी, केदार पाहिड़ा ॥ १८ ॥

माधवी मालसी लाटी भूपाली सिन्धुड़ी तथा ।
सायाह्ने रागिणीश्चैताः प्रगायन्ति चतुर्दशः ॥ १९ ॥

माधवी, मालसी, लाटी, भूपाली, सिन्दुडी ये १४ रागिणियाँ सायंकाल में गाने योग्य हैं ॥ १९ ॥

अथ रागस्य रागिण्यः—

धानुषी मालसी रामकीरी च सिन्धुड़ा तथा ।
अश्ववारी भैरवी च मालवस्य प्रियास्त्विमाः ॥ २० ॥

धानुषी, मालसी, रामकीरी, सिन्धुडा, अश्ववारी, भैरवी ये मालव की प्रियाएं हैं ॥ २० ॥

वेलावली पूरवी च कानड़ा माधवी तथा ।
कोड़ा केदारिका चैव मल्लारस्य प्रिया इमाः ॥ २१ ॥

वेलावली, पूरवी, कानड़ा, माधवी, कोडा, केदारिका ये मल्लार प्रियाएँ हैं ॥ २१ ॥

गान्धारी चैव सुभगा गौरी कौमारिका तथा ।
वेलोयारी च वैरागी श्रीरागस्य प्रियास्त्विमाः ॥ २२ ॥

गान्धारी, सुभगा, गौरी, कौमारिका, वेलोयारी, वैरागी ये श्रीराग की प्रियायें हैं ॥ २२ ॥

तुडी च पंचमी चैव ललिता पठमञ्जरी ।
गुर्जरी च विभाषा च वसन्तस्य प्रिया इमाः ॥ २३ ॥

तुडी, पञ्चमी, ललिता, पठमञ्जरी, गुर्जरी, विभाषा ये वसन्त की प्रियाएं हैं ॥ २३ ॥

मायूरी दीपिका चैव देशकारी च पाहिड़ा।
वाराड़ी मारहाटी च एता हिन्दोल योषितः ॥ २४॥

मायूरी, दीपिका, देशकारी, पाहिडा, वाराडी, मारहाटी ये हिन्दोल की स्त्रियाँ हैं ॥ २४ ॥

नाटिका चाथ भूपाली रामकेली गड़ा तथा।
कामोदी चापि कल्याणी कर्णाटस्य प्रिया इमाः ॥ २५ ॥

नाटिका, भूपाली, रामकेली, गडा, कामोदी, कल्याणी ये कर्णाट राग की प्रियाएँ हैं ॥२५॥

अथ रागध्यानम्—

नितम्बिनीचुम्बितवक्त्रपद्मः
शुकद्युतिः कुण्डलवान् प्रमत्तः।
संगीतशालां प्रविशन् प्रदोषे
मालाधरो मालवरागराजः॥ २६ ॥

अब राग का ध्यान कहते हैं। सुन्दर नितम्बवाली स्त्री ने जिसके मुखकमल का चुम्बन लिया है, तोते की तरह वर्ण, कुण्डलधारी, आनन्द में मत्त, रात्रि के आरम्भ में संगीत शाला में प्रवेश करने वाला, मालाधारी ऐसा मालव राग है ॥ २६ ॥

नीलोत्पलं कर्णयुगे वहन्ती
श्यामा सुकेशी कृशमध्यभागा।
ईषत् सहासाम्बुजवक्त्ररम्या
सा धानुषी पद्मसुचारुनेत्रा ॥ २७ ॥

दोनों कानों में नीलोत्पल धारण करनेवाली, श्यामा, सुन्दर केशवाली, कृशकटि, किञ्चित् हास्ययुक्त मुख कमल से सुन्दर दिखनेवाली, ऐसी धानुषी कमलनेत्रवाली है ॥ २७ ॥

करे विधूताम्बुजयुग्मरम्या
इतस्ततश्चारु विलोकयन्ती।
कण्ठे स्फुरण्मौक्तिक रत्नहारा।
सा मालसी संकथिता विचित्रा ॥ २८ ॥

हाथ में हिलने वाले दो कमल धारण करने वाली, इधर उधर अच्छी तरह देखने वाली, जिसके कण्ठ में मोती और रत्नों की माला चमकती है। वह चित्र-विचित्र वेषा मालसी है ॥ २८ ॥

प्रतप्तचामीकरचारुवर्णा
कर्णावतंसं कमलं वहन्ती।
पौष्यं धनुः पुष्पशरान् दधाना
चन्द्रानना रामकीरी प्रदिष्टा ॥ २९ ॥

तपे हुये सोनेकी तरह सुन्दर वर्णवाली, कान में कमलरूपी भूषण धारण की हुई, फूल का धनुष और फूलों के ही बाण धारण करनेवाली चन्द्रमुखी ऐसी रामकीरी है ।।२९।।

सदिन्द्रनीलद्युतिरम्बुजाक्षी
प्रवादयन्ती कविलसयन्तम् ।
विचित्ररत्नाभरणा सुकेशी
सा सिन्धुड़ा कान्तसमीपसंस्था ।। ३० ।।

अच्छे इन्द्रनील मणि की कान्तिवाली, कमलनेत्रा कपिलासयन्त्र को बजानेवाली, चित्र-विचित्र रत्नाभरणों से शोभित, सुन्दर केशवाली, अपने पति के पास बैठी हुई ऐसी सिन्दुड़ा होती है ।।३०।।

जवाप्रसूनद्युतिरिन्दुवक्त्रा
शुकं च पद्मं च करयो दधाना ।
क्षौमां शुकाच्छादिनगात्रयष्टि-
र्महाविदग्धा कथिताश्ववारी ।। ३१ ।।

जवा कुसुम की तरह लाल कान्ति वाली, चन्द्रमुखी, हाथ में तोता और कमल धारण करनेवाली, रेशमी वस्त्र से शरीर ढका हुआ है ऐसी महाविदुषी अश्ववारी है ।। ३१ ।।

सरोवरस्था स्फटिकस्य मण्डपे
सरोरुहैः शंकरमर्चयन्ती ।
तालप्रयोगप्रतिबद्धगीतिः
गौरीतनु भैरविका सतीयम् ।। ३२ ।।

जो सरोवर में है, स्फटिक मंदिर में कमलों से शिव जी की पूजा करनेवाली, ताल के अन्दर बँधा हुआ गीत जिसका है, गौर वर्ण वाली, पतिव्रता ऐसी यह भैरविका है ।। ३२ ।।

विद्वान् सुशीलोऽति विहारशीलः
कान्ताप्रियो धार्मिकशीलयुक्तः ।
कामातुरः पिङ्गलनेत्रयुग्मः
मल्लाररागः कुसुम प्रियश्च ।। ३३ ।।

विद्वान्, सदाचारणी, विहार में अतिशय प्रेम वाली, स्त्री जिसकी अतिप्रिय है और आचरण धार्मिक है, काम से पीड़ित, दोनों नेत्रों में पिंगट वर्ण और जिसको फूल अत्यन्त प्रिय है, ऐसा मल्लार राग है ।। ३३ ।।

नोट —मूल में 'विद्वान् सुशीलोऽति सुकान्ताप्रियो धार्मिकशीलयुक्तः' 'अति विहार-शील' जो फरक है वह श्रीकृष्ण रस संगीत संग्रह में से लिया है । अर्थ ज्यादा संगत है ।

संकेतितोत् फुल्ललतानिकुंजे
कृतस्थितिः कान्तसमागमाय।
वेलावली चम्पकमालयमौलिः-
विचित्रवेशाभरणा निरुक्ता ॥ ३४ ॥

फूली हुई लताओं के कुञ्ज में कान्त को मिलने के लिये जिसने संकेत किया है और वहाँ चम्पक की माला जिसके मस्तक पर है, वेश और भूषण चित्र-विचित्र है ऐसी वेलावली होती है ॥ ३४ ॥

रहः स्वकान्तक्रियमाणपत्रा-
वलीं वहन्ती कुचकुम्भयुग्मे।
दूर्वादलश्यामतनु सकामा
पुरातनैः सा पूरवी निरुक्ता ॥ ३५ ॥

एकान्त में पति जिसके शरीर पर रंगावली कर रहा है, दोनों स्तनों के बीच में वलीं धारण करने वाली, दूर्वादल की तरह जिसकी तनु श्याम हैं जो काम भावना से युक्त है, उसको प्राचीनों ने पूरवी कहा है ॥ ३५ ॥

अशोकवृक्षस्य तले निषण्णा
वियोगिनी वाष्पकणाञ्चिताक्षी।
निर्भूषितांगी जटिलैक वेणी
सा कानड़ा हेमलतेव तन्वी ॥ ३६ ॥

अशोक के पेड़ के नीचे बैठी हुई वियोगिनी होने से जिसके आँखों में अश्रुकण हैं। सर्व अंग भूषण युक्त है, जिसकी जटिल एक ही वेणी है ऐसी सुवर्णलता की तरह सुशोभित कानडा है ॥ ३६ ॥

संग्रथ्य संग्रथ्य गले दधाना
प्रसूनमालां दयितस्य बाला।
गौरी स्वकान्ताजनचुम्बितास्या
सा सुन्दरी माधविका निकुञ्जे ॥ ३७ ॥

बारंबार रची हुई फूल की मालाओं को प्रियतम को गले में अर्पण करने वाली, गौरवर्णवाली, जिसका मुख कान्त के द्वारा चुम्बित है, वह कुञ्ज में रहने वाली ऐसी माधविका है ॥ ३७ ॥

सत् कच्छपीं वादयतः स्वभर्तु-
स्तालान् समभ्यस्यते सम्मुखेन।
सदैव तालावहिता च बाला
कोड़ा करालस्तनयुग्मरम्या ॥ ३८ ॥

पति कच्छपी वीणा को बजाता है, उसके सम्मुख बैठकर ताल का अभ्यास करने वाली, सर्वदा ताल में ही जिसका अवधान है ऐसी कठोर स्तन द्वय से सुन्दर दिखने वाली कोड़ा कहलाती है ॥ ३८ ॥

स्नात्वा समुत्तीर्णवती सुदेहा
केशाग्र निःस्यन्दित वारिबिन्दुः ।
निष्पीड़यन्ती स्तिमितांशुकान्तम्
केदारिका व्यक्तपयोधरश्रीः ॥ ३९ ॥

जो स्नान करके बाहर आई है, केश के अग्रों से जल बिन्दु गिर रहे हैं और वस्त्र के प्रान्त भाग को निचोड़ती है—जिसके स्तन की शोभा परिस्फुटित होती है ऐसी केदारिका है ॥ ३९ ॥

लीलाविहारेण वनान्तरेषु
चिन्वन् प्रसूनानि वधूसहायः ।
विलासवेशोदितव्यक्तमूर्तिः
श्रीराग एष प्रथितः पृथिव्याम् ॥ ४० ॥

लीला विहार करते हुए वनों में, पत्नी के साथ फूल चुनने वाला, विलास से भरे हुए वेष जिसका ऐसा श्रीराग जगत् में प्रसिद्ध है ॥ ४० ॥

सन्ध्याकाले वेश्मनि प्राणबन्धोः
स्कन्धे वीणां वादयतीं दधानाम् ।
धीरा धीरा धातु चित्रांकितांगी
श्री गान्धारी गन्धमाल्यानि धत्ते ॥ ४१ ॥

सन्ध्या काल में अपने प्रियतम के घर में बैठ करके, स्कन्ध पर वीणा रखकर बजाने वाली, धीर और अधीर दोनों स्वभाव वाली, गैरिकादि धातुओं से जिसके अंग पर चित्रांकन किया है, सुगन्धि माला धारण करने वाली गान्धारी है ॥ ४१ ॥

रसपदार्थ विवेचन कौतुकं
विदधती निजकोविद संसदि ।
सुकवितामृतभावन तत् परा
भगवती सुभगा समुदीरिता ॥ ४२ ॥

अपनी विद्वान् मण्डली में, रस पदार्थ विवेचन करके, कुतूहल से, सुन्दर कविताओं के रसानुभव में मग्न ऐसी सुन्दरी सुभगा है ॥ ४२ ॥

पुष्पोद्याने सार्धं माली कलापैः
क्रीडन्तीयं कोकिलकाकलीभिः ।
वामा श्यामा (?) सद्गुण ग्रामसीमा
गौरी गौरी गौरवेनोपदिष्टा ॥ ४३ ॥

फूलों के बगीचे में सखी समाज के साथ, कोकिल की कल ध्वनि से रमने वाली, सुन्दर श्यामा ( ? ) अगणित गुणशालिनी, गौर वर्ण वाली, गौर वेष धारण करने वाली ऐसी गौरी है ॥ ४३ ॥

अट्टालिकायां स्फुटकौमुदीभिः
प्रकाशितायां रजनी विहारैः ।
द्युताय कान्तेन 'समं वसन्ती
कौमारिका कामकलां वहन्ती ॥ ४४ ॥

घर के ऊपर गच्छी में, जो स्पष्ट चन्द्रिका से प्रकाशित है, वही रात्रि में विहार करने वाली, प्रियतम के साथ द्यूत खेलने में सज्जा काम-कलाओं से पूर्ण ऐसी कौमारिका है ॥ ४४ ॥

गौरी पदाम्भोरुहमर्चयन्ती
सा गह्वरे श्रीमति रत्नसानोः ।
नानाद्रव्यो पायनैर्भक्तिभावैः
वेलोयारी कथ्यते वालिकेयम् ॥ ४५ ॥

रत्न शिखर के गुहा में, अनेक द्रव्यों के उपायन से युक्त, भक्ति-भाव शालिनी, बालिका ऐसी वेलोयारी है, जो गौरी के चरण-कमल की पूजा कर रही है ॥ ४५ ॥

उल्लासयन्ती धम्मिलं रहःस्था प्राणबन्धुना ।
मालतीकुसुमस्रग्भिः वैरागी रागिणी स्मृता ॥ ४६ ॥

अपने प्रियतम के द्वारा एकान्त में, केश बन्ध को मालती के फूलों की मालाओं से, सुशोभित करने वाली और रागपूर्ण ऐसी रागिणी है ॥ ४६ ॥

चूतांकुरेणैव कृतावतंसो-
विधूर्णमानारुणनेत्रपद्मः ।
पीताम्बरः काञ्चनचारुदेहो
वसन्तरागो युवति प्रियश्च ॥ ४७ ॥

आम्र पल्लव के ही आभूषण धारण करने वाला, जिसकी आँखें लाल और चंचल ( घूमने वाली ) हैं, पीला वस्त्र धारण करने वाला, सुवर्ण से देह सजाया हुआ, युवतियाँ जिसको प्रिय हैं, ऐसा वसन्तराग है ॥ ४७ ॥

सुनृत्यमानापि सुशीलयुक्ता
मुकतालताकल्पितहारयष्टिः ।
चूतांकुरं पाणियुगे वहन्ती-
जवारुणांगी कथिता सा तुड़ी ॥ ४८ ॥

अच्छी तरह से नृत्य करने वाली, सदाचरण शालिनी, मोतियों के सरों से जिसकी हारयष्टि भरी हैं, दोनों हाथों में आम्रपल्लव धारण करने वाली, जपाकुसुम की तरह लाल वर्ण वाली, ऐसी तूडी होती है ॥ ४८ ॥

संगीतगोष्ठीषु गरिष्ठभागम्
समाश्रिता गायनसम्प्रदायैः ।
खर्वा क्वणन्नूपुरपादयुग्मा
सा पञ्चमी पञ्चमवेदविद्या ॥ ४६ ॥

गायन सम्प्रदायों के जानने से संगीत सभाओं में जो गौरवपूर्ण है, जो ऊँची कम, जिसके पैरों में नूपुर शब्दायमान हैं, पांचवें वेद जैसी वह पञ्चमी है ॥ ४६ ॥

उषसि केशसुसंयममात्मनो
विदधती शयनोत्थितवत्यसौ ।
विलुलितालकवल्लिवृतानना
सुललिता ललिता कलिता बुधैः ॥ ५० ॥

प्रभात काल में शयन से उठकर, अपना केश बन्ध करने वाली, जिसके मुँह पर हिलते हुए केश लहरा रहे हैं, ऐसी सुरस ललिता है, ऐसा विद्वानों ने कहा है ॥ ५० ॥

सखी कलापैः परिहास लीलया
क्वचित् समस्यां परिपूरयन्ती ।
पत्रं मषीं सत् कलमं वहन्ती
मञ्जूक्तिशीला पठमञ्जरीयम् ॥ ५१ ॥

केवल मनोविनोद में आकर सखियों के साथ कभी-कभी समस्यापूर्ति करती हुई, हाथ में पत्र, स्याही, सुन्दर कलम धारण करने वाली, मधुर भाषणशीला, ऐसी पठमञ्जरी है ॥ ५१ ॥

कर्णोत् पलालम्बिमधुव्रतानाम्
सुश्रृण्वती मञ्जुलकूजितानि ।
कान्तान्तिकं गन्तुमनाः प्रदोषे
सा गुर्जरीवेषकलाञ्चितांगी ॥ ५२ ॥

कान के कमल पर भँवने वाले भ्रमरों का मधुर कूजित सुनने वाली, रात्रि के आरम्भ में कान्त के पास जाने की इच्छा करने वाली, सुन्दर वेषों से सुशोभित है शरीर जिसका, ऐसा वह गुर्जरी है ॥ ५२ ॥

अध्यापयन्ती निज शिष्यवृन्दं
संगीतशास्त्राणि विवेचनाभिः ।
मनोहरहारलताभिरामा
समा(?) समस्तभाषाकुशला विभाषा ॥ ५३ ॥

अपने शिष्य गणों को, विवेचन के साथ, संगीत शास्त्र पढ़ाने वाली, मनोहर हार धारण करने में सुन्दर और सब भाषाओं में निपुण, ऐसी विभाषा है ॥ ५३ ॥

लीलाविलासेन पतन् पृथिव्या-
मुत्थापितस्तत्क्षणमालिवृन्दैः।
उल्लासयन् गीतरसैर्विदग्धान्
हिन्दोलरागः कथितो रसज्ञैः ॥ ५४ ॥

लीला विलास में मग्न होकर पृथिवी में गिरे, तो तुरत सखी समुदाय जिसको उठाता है, गाने के रसों से विद्वानों को उल्लसित करने वाला ऐसा हिन्दोल राग है, ऐसा रसज्ञ लोग कहते हैं ॥ ५४ ॥

मयूरकेकाश्रवणोल्लसन्ती
मयूरिकां वीक्ष्य मुदं वहन्ती।
मयूरकर्णाभरणं दधाना
मायूरिका सा कथिता गुणज्ञैः ॥ ५५ ॥

मयूर की वाणी सुनने से उल्लसित होने वाली, मयूर को देखकर आनंदित होने वाला, मयूराङ्कित कर्णाभरण धारण करने वाली ऐसी मयूरिका है ॥ ५५ ॥

प्रदोषकाले गृहदेहलीषु
प्रदीपहस्तारुणगात्रवस्त्रा।
सीमन्तसिन्दुरविराजमाना
सुरक्तमालया किल दीपिकेयम् ॥ ५६ ॥

रात्रि के आरम्भ में घर के देहली में जिसका शरीर और वस्त्र लाल है, ऐसे हाथ में दीप है, सीमन्त में ( मस्तक पर मांग में ) सिंदूर से शोभायमान लाल माला धारण की हुई, ऐसी यह दीपिका है ॥ ५६ ॥

सार्धं सखीभिर्विजने वसन्ती
विचित्र वक्षोजनखक्षतानि।
निरीक्षमाणा मणिदर्पणेषु
सा देशकारी कथिता गुणज्ञैः ॥ ५७ ॥

सखियों के साथ एकान्त में रहने वाली, जिसके स्तनों पर चित्र-विचित्र नखक्षत हैं, जो रत्न दर्पण में देख रही है, वह देशकारी है ऐसा गुणज्ञ लोग कहते हैं ॥ ५७ ॥

भर्त्तुर्दधाना चरणारविन्दं
निषेधयन्ती परदेशयानम्।
प्रकामदाम्पत्यसुखेन मुग्धा
सा पाहिड़ा संकथिता कवीन्द्रैः ॥ ५८ ॥

पति के चरण कमल को पकड़ कर, परदेशगमन का निषेध करने वाली, कामोमय दाम्पत्य सुख में जो डूब गई है। ऐसी पाहिडा है, ऐसा कविश्रेष्ठ कहते हैं ॥ ५८ ॥

कर्णे दधाना सुरपुष्पगुच्छं ( युग्मम् )
सुवृत्तवक्षोज मनोहरांगी ।
स्मेरानना भावविलोलनेत्रा
गौरांगयष्टिः कथिता वराड़ी ॥ ५९ ॥

कान में कल्पवृक्ष के दो फूल धारण करने वाली अच्छे वर्तुलाकार स्तनों से सुन्दर दीखने वाली हास्य युक्त मुख वाली, अतिशय चंचल जिसके नेत्र हैं और जिसका शरीर गौर वर्ण है, ऐसी वराडी कही गई है ॥ ५९ ॥

उत्पन्नमात्रे प्रथमापराधे
[1]मानं रहं कर्त्तुमनश्चिरेण ।
ऋजु स्वभावा नियतं रुदन्ती
सा मारहाटी हठकेलिरुष्टा ॥ ६० ॥

पहला अपराध होते ही, एकान्त में दीर्घकाल मान करके बैठने वाली, सरल स्वभाव वाली, सदा क्रन्दन करने वाली, हठ से रुष्ट होने वाली, ऐसी मारहाटी है ॥ ६० ॥

कृपाणपाणिस्तुरगाधिरुढो
मयूरकण्ठोपमकण्ठकान्तिः ।
स्फूरच्छितोष्णीषधरः प्रयाति
कर्णाटरागी हरिणं विहन्तुम् ॥ ६१ ॥

हाथ में खड्ग, घोड़े पर आरुढ़, मयूर कण्ठ की तरह जिसके कण्ठ का वर्ण है जिसके मस्तक पर श्वेत पाघड़ी शोभा दे रहा है, ऐसा कर्णाट राग हरिण को मारने के लिये जाता है ॥ ६१ ॥

चिरं नटन्ती शुभरंगमध्ये
संप्रोञ्छयन्ती निखिलं श्रमाम्भः ।
सुगीत तालेषु कृतावधाना
नाटी सुशाटी परिधानशीला ॥ ६२ ॥

शुभ रंग भूमि में दीर्घकाल नृत्य करने वाली, श्रम से निकला हुआ स्वेद को पूछने वाली, अच्छे गीत और तालों में जिसका चित्त एकाग्र है, सुन्दर साड़ी परिधान करने वाली ऐसी नाटी है ॥ ६२ ॥

---

१. मूल ग्रन्थ में द्वितीय पंक्ति में मनः पुनः कर्तुं······है लेकिन अर्थ निकालने के लिये कुः रः संः सं। मै यह पाठ लिया है ।

